वह्निप्रदानक्रमः—

चिरजलभावितनिर्मल-शालाङ्गारेण परित आच्छाद्य ।
कुशलाध्मापितभस्त्राऽ-नवरतमुक्तेन पवनेन ॥ ७६ ॥
वह्नेर्बाह्यज्वाला बोद्धव्या जातु नैव कुश्चिकया ।
मृल्लवणसलिलभाजा किन्तु स्वच्छाम्बुसंप्लुतया ॥ ७७ ॥

अग्नि जलाने की विधि के अनुसार कुछ दिन ( १२ दिन ) तक जल में भावित शाल के कोयलों को भट्टी में बिछाकर उसके बीच में लोह रखना चाहिये। फिर अग्नि प्रज्वलित करके धोंकना चाहिये। अग्नि उद्दीप्त करने के लिये बांस की नली का प्रयोग करना हो तो वह नली नमक तथा मिट्टी रहित और स्वच्छ जल से धोई हुई होनी चाहिये ॥ ७६-७७ ॥

शुद्धेरावश्यकता—

द्रव्यान्तरसंयोगात् स्वां शक्तिं भेषजानि मुञ्चन्ति ।
मलधूलीमत् सर्वं सर्वत्र विवर्जयेत् तस्मात् ॥ ७८ ॥

अन्य द्रव्यों के संमिश्रण होने से ओषधियों का गुण कम होजाता है। अत एव अन्य पदार्थों से युक्त वस्तुओं को व्यवहृत न करें ॥ ७८ ॥

लौहनिर्वापणम्—

सन्दंशेन गृहीत्वाऽ-न्तः प्रज्वालिताग्निमुपनीय ।
गलति यथायथम् तथैव मृदु वर्धयेन्निपुणः ॥ ७९ ॥
तलनिहितोर्ध्वमुखाङ्कुश-लग्नं त्रिफलाजले विनिक्षिप्य ।
निर्वापयेदशेषं शेषं त्रिफलाऽम्बु रक्षेच्च ॥ ८० ॥
यल्लौहं न मृतं तत् पुनरपि पक्तव्यमुक्तमार्गेण ।
यन्न मृतं तथाऽपि तत्-त्यक्तव्यमलौहमेव हि तत् ॥ ८१ ॥

इति लौहमारणविधिः ।

लौह के पत्तरों को दहकती हुई भट्टी के बीच में रखना चाहिये। इस प्रकार ज्यों २ द्रवीभूत होता जाय नये पत्तर रखते जाना चाहिये तथा द्रव हो जाने पर नीचे रखे हुये ऊर्ध्वमुख वाले अङ्कुश ( तलस्थ पात्र ) को उठाकर लौह को त्रिफला के क्वाथ में बुझा देना चाहिये। इस प्रकार ७ बार करने से लौह का मारण होता है। जिस लौह का मारण पूर्ण न हुवा हो उसे फिर इसी विधि से द्रवित करके त्रिफला क्वाथ में बुझाना चाहिये। यदि इससे भी कुछ लौह न मरे तो उसको हेय समझ कर त्याग देना चाहिये। क्योंकि वह शुद्ध लौह नहीं है ॥ ७९-८१ ॥

भानुपाकः—

तदनु घनलौहपात्रे कालायसमुद्गरेण संचूर्ण्य ।
दत्त्वा बहुशः सलिलं प्रक्षाल्याङ्गारमुद्धृत्य ॥ ८२ ॥
तदयः केवलमग्नौ शुष्कीकृत्याथवाऽऽतपे पश्चात् ।
लोहशिलायां पिंष्या-दसितेऽश्मनि वा तदप्राप्तौ ॥ ८३ ॥

इसके बाद लोहे के पात्र ( खरल ) में रखकर चूर्ण करके कई बार पानी से धोकर कोयले आदि को पृथक् करना चाहिये। उस लोह को अग्नि या धूप में सुखाकर फिर लोहे की सिल तथा इसके अभावमें काले पत्थर की सिल ( आजकल लोहे के खरल उत्तम हैं ) पर पीसना चाहिये। लोह का चूर्ण को धूप में त्रिफला क्वाथ के साथ घोंटकर सुखाना 'भानुपाक' कहा जाता है। भानुपाक में लोह के समान भाग त्रिफला को दूने जल के साथ पकाकर पादावशेष उतारना चाहिये। लौह का प्रक्षालन करने के लिये भी इसी अनुपात से क्वाथ करें ॥ ८२-८३ ॥

स्थालीपाकः—

अथ कृत्वाऽयोभाण्डे दत्त्वा त्रिफलाऽम्बु शेषमन्यद्वा ।
प्रथमं स्थालीपाकं दद्यादा तत्क्षयात् तदनु ॥ ८४ ॥
गजकर्णपत्रमूलक-शतावरीभृङ्गकेशराजरसैः ।
प्राग्वत् स्थालीपाकं कुर्यात् प्रत्येकमेकं वा ॥ ८५ ॥

लोहे की कड़ाही में बचे हुये त्रिफला का क्वाथ लेकर और खराब हो जानेपर ताजा क्वाथ बनाकर उसमें लौह को पकाना चाहिये। क्वाथ जल जानेपर उतार कर हस्तिकर्ण का पत्ता तथा जड़, शतावर, भांगरा तथा केशराज ( भांगरे का भेद ) का त्रिफला की भांति क्वाथ बनाकर पहले त्रिफला क्वाथ के समान मात्रा में लेकर पृथक् २ अथवा सबका क्वाथ बनाकर पाक करें ॥ ८४-८५ ॥

पुटपाकविधिः—

हस्तप्रमाणवदनं श्वभ्रं हस्तैकखाति सममध्यम् ।
कृत्वा कटाहसदृशं तत्र करीषं तुषं च काष्ठञ्च ॥ ८६ ॥
अन्तर्घनतरमर्द्धं शुषिरं परिपूर्य दहनमायोज्यम् ।
पश्चादयसश्चूर्णं श्लक्ष्णं पङ्कोपमं कुर्यात् ॥ ८७ ॥
त्रिफलाऽम्बुभृङ्गकेशर-शतावरीकन्दमाणसहजरसैः ।
भल्लातककरिकर्ण-च्छदमूलपुनर्नवास्वरसैः ॥ ८८ ॥
क्षिप्त्वाऽथ लौहपात्रे मार्दे वा लौहमार्दपात्राभ्याम् ।
तुल्याभ्यां पृष्ठेना-च्छाद्यान्ते रन्ध्रमालिप्य ॥ ८९ ॥

तत्पुटपात्रं तत्र श्वभ्रज्वलने निधाय भूयोभिः ।
काष्ठकरीषतुषैस्तत् संछाद्याहर्निशं दहेत् प्राज्ञः ॥ ९० ॥
एवं नवभिरमीभि-र्भेषजराजैः पचेत् पुटपाकम् ।
प्रत्येकमेकशोभि-र्मिलितैर्वा त्रिचतुरान् वारान् ॥ ९१ ॥
प्रतिपुटनं तत् पिष्यात् स्थालीपाके विधाय तथैव ततः ।
तादृशि दृषदि न पिष्याद्-विगलद्रजसा तु घुष्यते यत्र ॥ ९२ ॥
तद्वच्चूर्णं पिष्टं घृष्टं यत्सूक्ष्मवाससि श्लक्ष्णम् ।
यदि रजसा सदृशं स्यात् केतक्यास्तदिदं भद्रम् ॥ ९३ ॥
पुटने स्थालीपाके ह्यविकृतपुरुषं स्वभावरुगधिगमात् ।
कथितमपि हेयमौषध-मुचितमुपादेयमन्यदपि ॥ ९४ ॥

पुटपाक के लिये १ हाथ का लम्बा तथा इतना ही चौड़ा एक गड्ढा खोदना चाहिये । उसके बीच की भूमि सम रहे तथा उसका मुख कड़ाह की भांति गोल हो । गढ़े को बनकण्डे, भूसी तथा लकड़ियों से आधा भरदें तथा अग्नि जलादें । और त्रिफलाक्वाथ, भंगरा, नागकेशर, शतावर, सूरणकन्द, मानकन्द, भिलावा, हस्तिकर्णपलाश की जड़ तथा पुनर्नवा इनके स्वरसकी भावना देकर लोह की टिकिया बनाकर सुखालें । इसे शकोर के सम्पुट में बन्द करके खातके बीच रखना चाहिये । बनकण्डों, भूसी या लकड़ियों से खातको भरकर दिनभर या रातभर अग्नि प्रज्वलित कर पुट देना चाहिये । उपर्युक्त त्रिफला आदि औषधों में से एक २ के साथ तीन २ या चार २ बार भावना दे देकर पुट देना चाहिये । प्रत्येक पुट में क्वाथ के साथ लौह को लोहे के खरल में रगड़ना तथा धूप में सुखाना चाहिये । इस प्रकार पुट देकर लौहको चूर्णकर कपड़े से छान लेना चाहिये । इस तरह लौह यदि केतकी के पराग की भांति सूक्ष्म हो जाय तो भस्म उत्तम हुवा समझना चाहिये । पुटपाक तथा स्थालीपाक आदि में रोगी की प्रकृति तथा व्याधि को देखते हुये जो उचित हो यदि उनका वर्णन यहांपर न हुवा हो तो भी ले लेना चाहिये । एवम् जो अहितकर हों तो यहां पर लिखी होने पर भी उन्हें नहीं ग्रहण करना चाहिये ॥ ८९-९४ ॥

लोहनिष्पत्तिपाकः—

अभ्यस्तकर्मविधिभि-र्वालिकुशाग्रीयबुद्धिभिरलक्ष्यम् ।
लोहस्य पाकमधुना नागार्जुनशिष्टमभिदध्मः ॥ ९५ ॥
लोहारकूटताम्रक-टाहे दृढमृण्मये प्रणम्य शिवम् ।
तदयः पचेदचपलः काष्ठेन्धनेन वह्निना मृदुना ॥ ९६ ॥
निक्षिप्य त्रिफलाजल-मुदितं यत्तद् घृतं च दुग्धञ्च ।

सञ्चाल्य लौहमय्या दर्व्या लग्नं समुत्पाट्य ॥ ९७ ॥

इसके पश्चात् कुशाग्रबुद्धि तथा दृष्टकर्मा वैद्यों के लिये भी दुर्गम मुनि नागार्जुन द्वारा उपदिष्ट लौहपाक की विधि लिखते हैं—प्रारम्भ में, शङ्करजी को नमस्कार करके उचित मात्रा में लौह, त्रिफलाक्वाथ, घृत तथा दूध लेकर लोहे, पीतल या तांबे के पात्रमें मन्द आंच पर पाक करै। लौहको कलछी से चलाते रहना चाहिये। जिससे कड़ाही में चिपक न जाय ॥ ९६-९७ ॥

लौहपाकस्य त्रैविध्यम्—

मृदुमध्यमखरभावैः पाकस्त्रिविधोऽत्र वक्ष्यते पुंसाम्।
पित्तसमीरश्लेष्म-प्रकृतीनां मध्यमस्तु समः ॥ ९८ ॥

मृदु, मध्य तथा खर भेदसे तीन प्रकार के पाक होते हैं। मृदु-पित्तप्रकृतिके लिये। मध्यपाक—वातप्रकृति के लिये तथा खरपाक—कफप्रकृति के लिये करना चाहिये। तथा जिनकी प्रकृति सम हो उनके लिये मध्यमपाक करना चाहिये।

(यहां पर लौह में प्रथम घृत मिलाना चाहिये फिर दूध और इसके बाद त्रिफला का क्वाथ मिलाकर पकाना चाहिये) ॥ ९८ ॥

त्रिविधलौहपाकलक्षणम्—

अभ्यक्तदर्विलौहं सुखदुःखस्खलनयोगि मृदु मध्यम्।
उज्झितदर्वि खरं परि-भाषन्ते केचिदाचार्याः ॥ ९९ ॥
अन्ये विहीनदर्वी-प्रलेपमाखूत्कराकृति ब्रुवते।
मृदुमध्यमर्द्धचूर्णं सिकतापुञ्जोपमन्तु खरम् ॥ १०० ॥

वह पाक जो कलछी में चिपका रहता है तथा आसानी से उतर जाता है उसे 'मृदुपाक' जिस पाक में लौह कुछ तो आसानी से और कुछ कठिनता से निकले उसे 'मध्यपाक', तथा जिस पाक में लोहा कलछी को विलकुल छोड़ दे उसे कुछ आचार्य 'खरपाक' कहते हैं। कुछ आचार्यों का मत है कि जिस पाक में लौह कलछी में न चिपके और चूहे से प्रक्षिप्त मिट्टी के समान हो उसे 'मृदुपाक', जिस पाक में आधा भाग मूसे से प्रक्षिप्त मिट्टी के समान हो उसे 'मध्यपाक' और जिस पाक में लोहा बालूके समान हो उसे 'खरपाक' कहते हैं ॥ ९९-१०० ॥

त्रिविधलौहपाकविधिः—

त्रिविधोऽपि पाक ईदृक् सर्वेषां गुणकृदेव न तु विफलः।
प्रकृतिविशेषे सूक्ष्मौ गुणदोषौ जनयतीत्यल्पम् ॥ १०१ ॥

इस प्रकार पाक किया हुआ लौह सब के लिये लाभप्रद ही होता है किन्तु प्रकृतिके अनुसार कुछ अधिक तथा कुछ कम लाभ करता है। यथा-वात के लिये मृदुपाक श्रेष्ठ तथा 'खरपाक' उत्तम नहीं है। किन्तु इसका यह अभिप्राय नहीं कि

'खरपाक' वात प्रकृति में हानि करता है बल्कि 'मृदुपाक' की अपेक्षा कम लाभ करता है, यही अभिप्राय है। इस प्रकार प्रत्येक में कुछ सूक्ष्म गुण तथा दोष होते हैं। जिसके कारण प्रकृतिके अनुसार देने में वह अधिक लाभ करता है ॥ १०१ ॥

विज्ञाय पाकमेवं प्रागवतार्य क्षितौ क्षणान् कियतः ।
विश्राम्य तत्र लौहे त्रिफलाऽऽद्यैः प्रक्षिपेच्चूर्णम् ॥ १०२ ॥
यदि कर्पूरप्राप्ति-र्भवति ततो विगलिते तदुष्मत्वे ।
चूर्णीकृतमनुरूपं क्षिपेन्न वा न यदि तल्लाभः ॥ १०३ ॥

लौहपाक हो जाने पर कड़ाही को उतार कुछ उष्ण रहते ही त्रिफला आदि औषधों का चूर्ण छोड़ना चाहिये। तथा शीतल होने पर कपूर यदि प्राप्य हो तो उसे छोड़कर मिलाना चाहिये न हो तो कोई आवश्यकता नहीं ॥ १०२-१०३ ॥

पक्वं तदयस्सारं चिरमृतनिस्थित्यभावस्निग्धत्वे ।
गोदोहनादिभाण्डे लौहभाण्डाभावे सति स्थापयेत् ॥ १०४ ॥

पक्व लौहभस्म को कान्तलौह के पात्रमें उसके अभावमें बहुत दिनों तक घृत के पृथक् न होनेके कारण स्निग्ध गायके दुहनेके वर्त्तन आदि में रखना चाहिये ॥१०४॥

लौहाद् घृताहरणम्—

यदि तु परिप्लुतिहेतो-घृतमाशङ्केतातिरिक्तं ततोऽन्यस्मिन् ।
भाण्डे निधाय रक्षेद्-भाव्युपयोगो ह्यनेन महान् ॥ १०५ ॥

लौह के पकाते समय पात्र में यदि घी अधिक हो तथा उसके गिरने की आशंका हो तो उसे दूसरे पात्रमें निकाल कर रख छोड़ना चाहिये इससे अधिक काम होता है। जिस समय लौह रूक्ष मालूम हो उसी समय इसे छोड़ना चाहिये ॥१०५॥

रूक्षलौहे त्रिफलाघृतम्—

अयसि विरूक्षीभूते स्नेहस्त्रिफलाघृतेन संपाद्यः ।
एतत्ततो गुणोत्तर-मित्यमुना स्नेहनीयं तत् ॥ १०६ ॥

यदि लौह रूक्ष हो जाय तथा लौह पाक से बचा हुवा घी न हो तो त्रिफला के क्वाथ ( क्वाथार्थ त्रिफला ८ सेर, जल ६४ सेर तथा शेष १६ सेर ) तथा कल्क ( त्रिफला का कल्क १ सेर ) से सिद्ध किये गये घृत ( ४ सेर ) में से आवश्यकतानुसार डालकर उसकी रूक्षता दूर करनी चाहिये। त्रिफलाघृत लौह पाक से बचे हुये घृत से भी अधिक लाभदायक है। अतः इसका प्रयोग करना चाहिये ॥ १०६ ॥

लोहनिष्पत्तिपाकोच्छलितघृतप्रयोगः—

अत्यन्तकफप्रकृते-र्भक्षणमयसोऽमुनैव शंसन्ति ।
केवलमपीदमशितं जनयत्ययसो गुणान् कियतः ॥ १०७ ॥

अत्यन्त कफप्रकृति के मनुष्य को लोहपाक के समय बचे हुये घृत के साथ लौह

का सेवन कराना चाहिये । केवल इसी घृत के सेवन करने से भी लौहके सम्पूर्ण रसायन गुण प्राप्त होते हैं ॥ १०७ ॥

लोहाभ्रकनिष्पत्तिपाकः—

अथवा वक्तव्यविधि संस्कृतकृष्णाभ्रकचूर्णमादाय ।
लौहचतुर्थार्द्धसम-द्वित्रिचतुःपञ्चगुणभागम् ॥ १०८ ॥
प्रक्षिप्यायः प्राग्वत् पचेदुभाभ्यां भवेद्रजो यावत् ।
तावन्मानानुसृतेः स्यात् त्रिफलाऽऽदिद्रव्यपरिमाणम् ॥१०९॥
इदमाप्यायकमिदमति-पित्तनुदिदमेव कान्तिबलजननम् ।
स्तम्नाति तृट्क्षुधौ पर-मधिकाधिकमात्रया क्षिप्रम् ॥ ११० ॥

आगे कही जाने वाली विधि से संस्कारित कृष्ण अभ्रक के भस्म को लौहके चतुर्थांश, आधा, लौह के बराबर, लौह का दूना और तिगुना या पचगुना लेकर लौहके साथ पूर्व लौहपाक-विधि के अनुसार त्रिफला के क्वाथ, दूध तथा घी के साथ पाक करना चाहिये । इस रसायन के सेवन से शरीर की वृद्धि होती है, पित्त दूर होता है । कान्ति और बल की वृद्धि होती है तथा अधिक सेवन करने से भूख और प्यास को कम करता है । (यहां पर अभ्रक तथा लौहके मिलाने से जो मान होता है । उसे लोहे का मान मानकर लोहपाक विधि, जो पीछे कह आये हैं उसके अनुसार घृत, दुग्ध तथा क्वाथ की मात्रा समझनी चाहिये ॥ १०८-११० ॥

अभ्रकविधिः—

कृष्णाभ्रकमेकवपु-र्वज्राख्यञ्चैकपत्रकं कृत्वा ।
काष्ठमयोदूखलके चूर्णं मुशलेन कुर्वीत ॥ १११ ॥
भूयो दृशदि च पिष्टं वासः सूक्ष्मावकाशतलगलितम् ।
मण्डूकपर्णिकायां प्रचुररसे स्थापयेत् त्रिदिनम् ॥ ११२ ॥
उद्धृत्य तद्रसादथ पिष्याद्धेमन्तिकधान्यभक्तस्य ।
आम्लादात्यन्ताम्ल-स्वच्छजलेन प्रयत्नेन ॥ ११३ ॥
मण्डूकपर्णिकायाः पूर्वरसेनैव लोडनं कुर्यात् ।
स्थालीपाकं पुटनं चाद्यैरपि भृङ्गराजाद्यैः ॥ ११४ ॥
ताडादिपत्रमध्ये कृत्वा पिण्डं निधाय भस्त्राऽऽग्नौ ।
तावद्दहेन्न याव-न्नीलाऽग्निर्दृश्यते सुचिरम् ॥ ११५ ॥
निर्वापयेच्च दुग्धेन दुग्धं प्रक्षाल्य वारिणा तदनु ।
पिष्ट्वा घृष्ट्वा वस्त्रे चूर्णं निश्चन्द्रकं कुर्यात् ॥ ११६ ॥

काला अभ्रक जिसमें मेढक के वर्ण के समान हरा या पीला आदि रंग उपस्थित न होकर पूर्णतया काला हो, जिसका नाम 'वज्राभ्रक' है। उसे लकड़ी के ऊखली में रखकर मूसर से चूर्ण करना चाहिये। इसके बाद सिलपर पीसकर महीन कपड़े से छानना चाहिये। तत्पश्चात् मण्डूकपर्णी (ब्राह्मीभेद) के स्वरस में ३ दिन पर्यन्त डुबाये रखना चाहिये। फिर निकाल कर हेमन्त ऋतु में होने वाले चावलों के भात से सिद्ध की हुई स्वच्छ काँजी में भलीभाँति धोना चाहिये। फिर मण्डूकपर्णी के स्वरस में घोटकर मोदक बनालें। पुनः पूर्वोक्त भृङ्गराजादि औषधियों के क्वाथ द्वारा स्थालीपाक तथा पुटपाक करें। इस प्रकार सिद्ध अभ्रक का गोला बनाकर ताड़ के पत्तों में लपेटकर भट्ठी में रखकर तब तक धौंकना चाहिये जब तक कि अग्नि से नीली ज्वाला न निकले। इसके बाद (१)अभ्रक को गाय के दूध में बुझाना चाहिये। फिर जल से धोकर सूक्ष्म पीसकर कपड़े से छान लें। इस प्रकार अभ्रक निश्चन्द्र हो जाता है ॥ १११-११६ ॥

लौहभक्षणविधिः—

नानाविधरुक्शान्त्यै पुष्ट्यै कान्त्यै शिवं समभ्यर्च्य ।
सुविशुद्धेऽहनि पुण्ये तदमृतमादाय लौहाख्यम् ॥ ११७ ॥

विविध रोगों को नष्ट करने के लिये तथा शरीर की शक्ति और कान्ति बढ़ाने के लिये शुभ दिन में भगवान् शिव की पूजा करके अमृत के समान पूर्वोक्त लौह को लेकर सेवन करना चाहिये ॥ ११७ ॥

**लौहस्य मात्रा—**

दशकृष्णलपरिमाणं शक्तिवयोभेदमाकलय्य पुनः ।
इयदधिकं तदधिकतर-मियदेव न मातृमोदकवत् ॥ ११८ ॥

इसकी मात्रा सामान्यतः १० रत्ती है पर बल तथा अवस्था को देखकर इसमें घटाबढ़ी कर सकते हैं। जैसे माता लड्डुओं को बड़े बच्चों को अधिक और छोटा

---

(१) अभ्रकके शोधन तथा मारण की निम्न विधि अधिक प्रयुक्त होती है। शोधन—वज्राभ्रक को लोहे की कलछी में लेकर आग पर रख दें। जब वह रक्ततप्त हो जाय तो बेर के काढ़े में बुझायें। बेर के काढ़े को हण्डी में रखना चाहिये। और अभ्रक डालते ही उसका मुख किसी सकोरे से ढक देना चाहिये। अन्यथा अभ्रक केछोटे २ टुकड़े उड़जाते हैं। इस प्रकार ७ बार अभ्रक को रक्ततप्त (तपाकर लाल) करके बेर के काढ़े में बुझाने से अभ्रक शुद्ध होता है।

इस प्रकार प्राप्त अभ्रक को बड़ी रकाबी में रखकर पानी के साथ खूब मसल २ कर धोवे। इसके बाद इसको लोहे के खरल में कसौंदी के काढ़े के साथ घोटे तथा टिकिया बनाकर धूप में सुखालें। इसको संपुट में रखकर 'गजपुट' में जंगली कण्डों के बीच में रख कर पुट देवें। इस प्रकार ३० पुट में ही अभ्रक निश्चन्द्रभस्म होता है।

उम्र वाले तथा दुर्बल बच्चों को कम देती है। उसी प्रकार यहां भी न्यूनाधिक मात्रा विचार कर निश्चित करनी चाहिये ॥ ११८ ॥

लौहस्य मर्दनम्—

सममसृणामलपात्रे लोहे लौहेन मर्दयेद् गाढम् ।
दत्त्वा मध्वनुरूपं तदनु घृतं योजयेदधिकम् ॥ ११९ ॥
बन्धं गृह्णाति यथा मध्वपृथक्त्वेन पङ्कमविशिषन् ।
इदमिह दृष्टोपकरण-मेतद् दृष्टन्तु मन्त्रेण ॥ १२० ॥

इस मात्रा को लोहे के छोटे खरल में लोहे के ही मूसल से खूब रगड़ना चाहिये। इसके बाद लोह के बराबर मधु लेकर पुनः घोंटना चाहिये। जिससे लौह मधु में पूर्णतया मिल जाय। यहां तक दृष्ट उपकरण का वर्णन किया गया। इसके पश्चात् अदृष्ट उपकरण कहते हैं ॥ ११९-१२० ॥

मन्त्रप्रयोगः—

स्वाहाऽन्तेन विमर्दो भवति फडन्तेन लोहबलरक्षा ।
सनमस्कारेण बलि-र्भक्षणमयसो हुमन्तेन ॥ १२१ ॥

'ॐ अमृतोद्भवाय स्वाहा'। 'ॐ अमृते हुं फट्'। 'ॐ नमश्चण्डवज्रपाणये महायक्षसेनाऽधिपतये सुरगुरुविद्यामहाबलाय स्वाहा'। 'ॐ अमृते हुम्' ॥ १२१ ॥

लोहे को घोंटते समय 'ॐ अमृतोद्भवाय स्वाहा' इस मन्त्र का पाठ करना चाहिये। 'ॐ अमृते हुं फट्' इस मन्त्र से औषधि के बल की रक्षा होती है तथा 'ॐ नमश्चण्डवज्रपाणये महायक्षसेनाऽधिपतये सुरगुरुविद्यामहाबलाय स्वाहा' इस मन्त्र से बलि देनी चाहिये। और लौह खाते समय 'ॐ अमृते हुम्' इस मन्त्रका पाठ करना चाहिये ॥ १२१ ॥

अनुपानव्यवस्था—

जग्ध्वा तदमृतसारं नीरं वा क्षीरमवानुपिबेत् ।
कान्तक्रामकममलं संचर्व्य रसं पिबेद्दिने न तु तत् ॥
आचम्य च ताम्बूलं लाभे घनसारसहितमुपयोज्यम् ॥ १२२ ॥

रसायन का सेवन करके तुरन्त दूध वा जल (औषध का पचगुना वा 'योगरत्नाकर' कारके मत से ६४ गुना) पीना चाहिये। इसके बाद नागरमोथा को चाभ कर रस पी लेना चाहिये तथा शेष कल्क भाग फेंक देना चाहिये। इसके बाद आचमन करके कर्पूरके साथ पान का सेवन करना चाहिये ॥ १२२ ॥

लौहसेवने नियमाः—

नात्युपविष्टो नाप्यति-भाषी नातिस्थितश्चितिष्ठेत् ।
अत्यन्तवातशीता-तपयानस्नानवेगरोधादीन् ॥ १२३ ॥

जह्याच्च दिवानिद्रा-महितञ्चाकालभुक्तञ्च ।
वातकृतः पित्तकृतः सर्वान् कटूनम्लतिक्तकषायान् ॥ १२४ ॥
तत्क्षणविनाशहेतून् मैथुनकोपश्रमान् दूरे ॥ १२५ ॥

लौहसेवन करने वाला पुरुष—अत्यन्त बैठना, अत्यन्त बोलना तथा एक आसन पर खड़े रहना, वायु, शीत तथा धूप का अधिक मात्रा में सेवन, रास्ता चलना, स्नान, वेग रोकना, दिन में सोना तथा असमय में भोजन करना छोड़ दे। वात और पित्त को बढ़ाने वाले कटु, तिक्त व कसैले पदार्थों का सेवन तथा तत्क्षण विनाश करने वाले मैथुन, परिश्रम और कोप को त्याग दे ॥ १२३-१२५ ॥

भोजनकालः—

अशितं तदयः पश्चात् पततु न वा पाटवं छट्टु प्रथताम् ।
आर्त्तिर्भवतु न वाऽऽन्त्रे कूजति भोक्तव्यमव्याजम् ॥ १२६ ॥

प्रातः लौह का सेवन करने पर लौह गुदा से निकलने लगा या नहीं। स्फूर्त्ति मालूम हो रही है या नहीं तथा भूख की पीड़ा हो रही है या नहीं, इनका विचार न करते हुये जब वात के कारण आन्त्रकूज (आंतों में गुड़गुड़ाहट) मालूम होने लगें तो निःशङ्क हो भोजन करना चाहिये ॥ १२६ ॥

भोजनविधिः—

प्रथमं पीत्वा दुग्धं शाल्यन्नं विशदसिद्धमक्लिन्नम् ।
घृतसंप्लुतमश्नीया-न्मांसैर्वैहङ्गमैः प्रायः ॥ १२७ ॥
उत्तममूषरभूचर-विष्किरमांसं तथाऽऽजमैणादिकम् ।
अन्यदपि जलचराणाम् पृथुरोमापेक्षया ज्यायः ॥ १२८ ॥

प्रथम दुग्धपान करना चाहिये। फिर शालि चावल के सूखे तथा खिले हुये भात को घृत तथा पक्षियों के मांसरस (शुरुवा) के साथ खाना चाहिये। ऊषर (रेहयुक्त) भूमि में चरने वाले या विष्किर (बखेर कर खाने वाले मुर्गी आदि), बकरा, हिरण तथा जल के प्राणियों के उत्तम मांस का सेवन करना चाहिये। मछलियों की अपेक्षा अन्य जलचर (हंसादिक) प्राणियों का मांस उत्तम है॥१२७-१२८॥

मत्स्यप्रयोगः—

मांसालाभे मत्स्या अदोषलाः स्थूलसद्गुणा ग्राह्याः ।
मद्गुररोहितशकला दग्धास्तु पललान्मनाक्न्यूनाः ॥ १२९ ॥

मांस के न मिलने पर जो दोष को प्रकुपित न करें स्थूल हों तथा अन्य उत्तम गुणों से युक्त हों ऐसी मछलियों को लेकर सेवन करना चाहिये। भुनी हुई मद्गुर तथा रोहू मछलियां मांस से कुछ ही कम गुणवाली होती हैं ॥ १२९ ॥

फलादिप्रयोगः—

शृङ्गाटकफलकशेरु-कदलीफलतालनारिकेलादि ।
अन्यदपि यच्च वृष्यं मधुरं पनसादिकं ज्यायः ॥ १३० ॥
केबुकताडकरीरान् वार्ताकुपटोलफलदलसमठान् ।
मुद्गमसुरेक्षुरसान् शंसन्ति निरामिषेष्वेतान् ॥ १३१ ॥

सिंघाड़ा, कसेरू, केला, ताड़ का फल, नारियल तथा अन्य मधुर, वाजीकर, कटहल आदि फलों का सेवन करना चाहिये। केरमुये का शाक, ताड़ के नवीन अङ्कुर, बैंगन, परवल के फल, समठ शाक, परवल की पत्ती का शाक, मूंग, मसूर का जूस तथा ईख का रस इनको लोह-सेवन करते समय उन आदमियों को खिलाना चाहिये जो कि मांसाहारी नहीं हैं ॥ १३०-१३१ ॥

शाकप्रयोगे नियमः—

शाकं प्रहेयमखिलं स्तोकं रुचये तु वास्तुकं दद्यात् ।
विहितनिषिद्धादन्य-न्मध्यमकोटिस्थितं विद्यात् ॥ १३२ ॥

इनके अलावे अन्य किसी प्रकार के शाक नहीं खाना चाहिये। बथुवा-रुचिके लिये थोड़ी मात्रा में सेवन कर सकते हैं। जिन का खाने के लिये विधान किया गया है तथा जिन का निषेध किया गया है। उन शाकों को छोड़ कर शेष शाक मध्यम श्रेणी में समझना चाहिये। उन्हें न अधिक, न अल्प मात्रा में किन्तु मध्यम मात्रा में खाना चाहिये, यह अभिप्राय है ॥ १३२ ॥

विबन्धे लौहानुपानम्—

तप्तदुग्धानुपानं प्रायः सारयति बद्धकोष्ठस्य ।
अनुपीतमम्बु यद्वा कोमलफलनारिकेलस्य ॥ १३३ ॥
यस्य न सरति तथा स यवक्षारं जलं पिबेत् कोष्णम् ।
कोष्णं त्रिफलाक्काथं क्षारसनाथं ततोऽप्यधिकम् ॥ १३४ ॥

लोह सेवन करने से यदि कोष्ठबद्धता उत्पन्न हो जाय तो उष्ण दुग्ध के अनुपान से लोह का सेवन करना चाहिये। वा नारियल के कच्चे फल के भीतर का जल पिलाना चाहिए। इससे दस्त हो जाता है। इस प्रकार चिकित्सा करने पर भी जिसे दस्त न हो तो उष्ण जल में ४ रत्ती जवाखार मिलाकर पिलाना चाहिये। अथवा उष्ण त्रिफला क्वाथ में ४ रत्ती जवाखार मिलाकर पिलाना चाहिये। यह पूर्व की अपेक्षा अधिक लाभ करता है ॥ १३३-१३४ ॥

लौहस्य मात्राविचारः—

त्रीणि दिनानि समं स्या-द्वह्नि चतुर्थे तु वर्द्धयेत् क्रमतः ।
यावच्चाष्टकमाषं न वर्द्धयेत् पुनरितोऽप्यधिकम् ॥ १३५ ॥

प्रथम ३ दिन तक लौह की सम मात्रा ( २ रत्ती प्रतिदिन ) देना चाहिए। तथा ४थे दिन से क्रम से बढ़ाकर ८ माशे (आज कल ६ माशे के बराबर) तक बढ़ाना चाहिये। इससे अधिक नहीं ॥ १३६ ॥

आदौ रक्तिद्वितयं द्वितीयवृद्धौ तु रक्तिकात्रितयम्।
रक्तिपञ्चकं पञ्चक-मत ऊर्ध्वं वर्द्धयेन्नियतम् ॥ १३६ ॥
वात्सरिककल्पपक्षे दिनानि यावन्ति वर्द्धनं प्रथमम्।
तावन्ति वर्षशेषे तन्निखिलं ह्रासयेत् तदनु ॥ १३७ ॥
तेष्वष्टमाषकेषु प्रातर्माषकत्रितयमश्नीयात्।
सायञ्च तावदह्नो मध्ये माषद्वयं शेषम् ॥ १३८ ॥

सर्व प्रथम लोह की २ रत्ती की मात्रा देनी चाहिये। यह क्रम प्रथम ३ दिन तक चलता रहे। पुनः ४थे से ६ ठे दिन तक २ रत्ती बढ़ाना चाहिये अर्थात् ४थे पांचवें तथा छठे दिनों में ४-४ रत्ती लोह का सेवन करना चाहिये। द्वितीय वृद्धिमें ३ रत्ती की मात्रा बढ़ाकर प्रयोग करना चाहिये अर्थात् ७ वें ८ वें तथा ९ वें दिनों में ( ४+३ ) =७ रत्ती की मात्रा में लोह का सेवन करना चाहिये। इसके बाद की वृद्धि में ५-५ रत्ती की मात्रा तीन २ दिन के पश्चात् बढ़ानी चाहिये। अर्थात् १० वें ११ वें तथा १२ वें दिन में ( ७+५ ) =१२ रत्ती की मात्रा सेवन करना चाहिये। इसके बाद १२ वें १३ वें तथा १४ वें दिन में ( १२+५ )= १७ रत्ती की मात्रा सेवन करना चाहिये। इस प्रकार ८ माशा ( ८×६ )=४८ रत्ती आधुनिक ६ माशा ) तक बढ़ाया गया है। उसी भांति क्रमतः कम करना चाहिये। इस ८ माशे में से प्रातः ३ माशे ( १८ रत्ती ) इतना ही सायंकाल तथा बचे हुये २ माशा को मध्याह्न में सेवन करना चाहिये। आजकल लोह की मात्रा २ रत्ती पर्याप्त है, इससे अधिक देना हानिप्रद है ॥ १३६-१३८ ॥

अमृतसारलौहस्य गुणाः—

एवं तदमृतमश्नन् कान्तिं लभते चिरस्थिरं देहम्।
सप्ताहत्रयमात्रात् सर्वरुजो हन्ति किं बहुना ॥ १३९ ॥

इस लौहामृत का सेवन करने से कान्ति प्राप्त होती है, शरीर स्थिर (दृढ़) होता है। केवल ३ सप्ताह मात्र के सेवन करने से संपूर्ण व्याधियां नष्ट होती हैं ॥ १३९ ॥

अमृतसार लौहस्योपसंहारः—

आर्याभिरिह नवत्या सप्तविधीनां यथावदाख्यातम्।
अमितविपर्ययसंशय-शून्यमनुष्ठानमुन्नीतम् ॥ १४० ॥
मुनिरचितशास्त्रपारं गत्वा सारं ततः समुद्धृत्य।

निबबन्ध बान्धवाना-मुपकृतये कोऽपि षट्कर्मा ॥ १४१ ॥

इन उपर्युक्त ९० आर्या छन्दों में लौह रसायन की १-साध्यसाधन-परिमाण विधि, २-स्थालीपाकविधि, ३-पुटविधि, ४-प्रधानपाकविधि, ५-निष्पत्तिपाकविधि, ६-सम्रविधि, ७-भक्षणविधि, ये सात विधियां बताई गई। इससे लौहनिर्माण में कुछ भी भ्रम नहीं उत्पन्न हो सकता। मुनिराज 'नागार्जुन' के लौहशास्त्र का पूर्ण अध्ययन कर किसी षट्कर्मा वैद्य ने वैद्यबन्धुओं के उपकारार्थ लौहरसायन पर यह निबन्ध लिखा है ॥ १४०-१४१ ॥

इत्यमृतसारलौहविधिः समाप्तः ॥

---

सुरेन्द्रमोदकः ( क्लोमरोगे ) भैषज्यरत्नावल्याम्—

लवङ्गातिविषाश्यामाः पद्ममूलं शतावरी ।
दीप्या च पिप्पली शृङ्गी द्राक्षा पथ्या मधूरिका ॥ १४२ ॥
संचूर्ण्य क्षौद्रेणामर्द्य मोदकान् परिकल्प्य च ।
वह्नेर्बलं च संवीक्ष्य चरेत् क्लोमगदातुरः ॥ १४३ ॥
मोदकोऽयं सुरेन्द्राख्यः पुष्टिकृद्बलवर्द्धनः ।
वह्निसन्दीपनो हृद्यो रसायनवरः स्मृतः ॥ १४४ ॥

लौंग, अतीस, श्यामालता, कमलकी जड़, शतावर, अजवाइन, पीपर, काकड़ासिङ्गी, मुनक्का, हरड़, सौंफ इनके समभाग में एकत्र मिश्रित चूर्ण को मधु से मर्दन करके मोदक बनाले। २ मासे से ४ मासे तक। अग्नि के बलको देखकर क्लोमरोगी इसका सेवन करे। यह 'सुरेन्द्रमोदक' पुष्टिको करने वाला, बलको बढ़ाने वाला, अग्नि संदीपक, हृदय के लिये हितकर ( प्रिय ) एवं श्रेष्ठ रसायन है ॥१४२-१४४॥

शशिशेखररसः ( क्लोमरोगे ) भैषज्यरत्नावल्याम्—

रसगन्धाभ्रहेमानि प्रवालं मौक्तिकं तथा ।
गृहकन्यारसैः सर्वं दिनं यावद्विमर्दयेत् ॥ १४५ ॥
मात्रामस्य प्रयुञ्जीत सुसिद्धस्य भिषग्वरः ।
रक्तिकैकमितां क्षौद्रैः क्वाथैः क्लोमहरैस्तथा ॥ १४६ ॥
सर्वान् क्लोमगदान् हन्ति ह्यशीतिं वातसंभवान् ।
पैत्तिकान् कफजांश्चापि हन्ति व्याधीनशेषतः ॥ १४७ ॥

शुद्ध पारद, शुद्ध गन्धक, अभ्रकभस्म, स्वर्णभस्म, प्रवालभस्म, मुक्ताभस्म, इन्हें एकत्र यथाविधि समभाग में मिश्रित कर घीकार के रससे दिन भर घोंटे। इस तय्यार हुई औषधिको १ रत्ती की मात्रा में रोगी को सेवन करावें। अनुपान-मधु तथा क्लोमरोग नाशक क्वाथ। यह रस सम्पूर्ण क्लोमरोगों को नष्ट करता है। और ८० प्रकार

के वातरोग तथा संपूर्ण पैत्तिक एवं श्लैष्मिक रोगोंका नाशक भी है ॥१४२-१४७॥

सुरेन्द्राभ्रवटी ( क्लोमरोगे ) भैषज्यरत्नावल्याम्—

अभ्रं सहस्रशो दग्धं पारदं हिङ्गुलोद्भवम् ।
केशराजरसैः शुद्धं गन्धकं हीरकं तथा ॥ १४८ ॥
प्रवालं मौक्तिकं स्वर्णं रजतं ताप्यमेव च ।
कान्तलौहञ्च संमर्द्य विधिना वह्निवारिणा ॥ १४९ ॥
वट्यो गुञ्जाऽर्द्धसम्मिताः कुर्याच्छायाविशोषिताः ।
यथादोषानुपानैश्च प्राज्ञ एकां प्रयोजयेत् ॥ १५० ॥
क्लोमरोगविनाशाय वह्नेः सन्धुक्षणाय च ।
अम्लपित्तं यकृच्छोथं प्लीहां पाण्डुं जलोदरम् ॥ १५१ ॥
गुल्मरोगं प्रमेहञ्च दारुणं विषमज्वरम् ।
कुष्ठं सुदारुणं चैव निहन्ति नात्र संशयः ॥ १५२ ॥

सहस्रपुटी अभ्रकभस्म, हिङ्गुलोत्थ पारद, भांगरे के रस में शोधित गन्धक, हीरकभस्म, प्रवालभस्म, मुक्ताभस्म, स्वर्णभस्म, रजतभस्म, स्वर्णमाक्षिकभस्म, कान्तलौहभस्म, इन्हें विधिपूर्वक मिश्रित कर चित्रकके क्वाथसे मर्दन कर आधी २ रत्ती की गोलियां बनावें । और छाया में सुखालें । बुद्धिमान वैद्य को चाहिये कि दोषके अनुसार अनुपान के साथ एक गोली का प्रयोग करावें । इसके सेवन से क्लोमरोग नष्ट होता है और अग्नि प्रदीप्त होती है । एवम् अम्लपित्त, यकृच्छोथ, तिल्ली, पाण्डुरोग, जलोदर, गुल्म, प्रमेह, दारुण विषमज्वर और कुष्ठ प्रभृति रोगों को यह वटी निःसन्देह नष्ट करती है ॥ १४८-१५२ ॥

बृहद् दाडिमाद्यं घृतम् (ओजोमेह) भैषज्यरत्नावल्यां प्रमेहाधिकारोक्तम्—

चतुःषष्टिपलं पक्व-दाडिमस्य सुकुट्टितम् ।
चतुर्द्रोणं जलं दत्त्वा चतुर्भागावशेषितम् ॥ १५३ ॥
क्वाथेन वस्त्रपूतेन घृतप्रस्थं विपाचयेत् ।
दाडिमं चविकाऽजाजी क्रिमिघ्नं रजनीद्वयम् ॥ १५४ ॥
द्राक्षाखर्जूरयुञ्जात-मुत्पलं गजपिप्पली ।
अजमोदा महाद्रेका काकोली नागरं वचा ॥ १५५ ॥
देवाह्वा चविका कुष्ठं काश्मरी मधुयष्टिका ।
श्यामेन्द्रवारुणी मूर्वा शुभा शृङ्गी घनीयकम् ॥ १५६ ॥
कुलत्थं च महामेदा निम्बञ्च बृहतीद्वयम् ।

दण्डोत्पलं वरा वासा सप्तला सिन्धुवारकम् ॥ १५७ ॥
कल्कश्चैषां युक्तियोगाद् ग्राह्यो हि परिभाषया ।
प्रमेहं वातिकं हन्ति पैत्तिकं श्लैष्मिकं तथा ॥ १५८ ॥
हृच्छूलं बस्तिजं शूलं मूत्राघातांस्त्रयोदश ।
हिक्कां श्वासं च कासं च यक्ष्माणं सर्वरूपिणम् ॥ १५९ ॥
स्वरक्षयमुरोरोगं रक्तपित्तमरोचकम् ।
ये च प्रमेहजा रोगा-स्तान् सर्वान् नाशयत्यपि ॥ १६० ॥
दाडिमाद्यमिदं सर्व-प्रमेहाणां निषूदनम् ।
अश्विभ्यां निर्मितं ह्येतत् प्रमेहकरिकेशरी ॥ १६१ ॥

पके हुये अनार के दानों का जवकुट चूर्ण ६४ पल (६ सेर ६ छटाक २ तो०) में क्वाथार्थं जल २ द्रोण (१ मन ११ सेर ३ छटाक १ तो०) डाल कर पकावें, चतुर्थांश आधा द्रोण (१२ सेर १२ छटाक ४ तोला)। कल्कद्रव्य-अनारबीज, चव्य, जीरा, वायबिडङ्ग, हल्दी, दारुहल्दी, द्राक्षा, पिण्डखजूर, मुञ्ज, नीलोत्पल, गजपिप्पली, अजमोदा, बकायन, काकोली, सोंठ, वच, देवदारु, चव्य, कूठ, गम्भारीकी छाल, मुलहठी, अनन्तमूल, इन्द्रायण की जड़, मूर्वामूल, वंशलोचन, काकड़ासिङ्गी, धनिया, कुलथी, महामेदा, नीम की छाल, छोटी कटेरी, बड़ी कटेरी, दण्डोत्पल, त्रिफला, अडूसा की छाल, सातला (स्नुहीभेद), सम्भालू मिलित आधा प्रस्थ (६४ तोले), जल ८ प्रस्थ (१२ सेर १२ छटाक ४ तोले), इस घृतका यथाविधि पाक करें। इस घृत के पान से वातिक, पैत्तिक, कफज प्रमेह, हृच्छूल, बस्तिशूल, मूत्राघात, हिक्का, श्वास, कास, राजयक्ष्मा, स्वरभेद, उरोरोग, रक्तपित्त, अरुचि तथा प्रमेह से उत्पन्न होने वाले पिडका आदि रोग नष्ट होते हैं। यह 'दाडिमाद्य घृत' संपूर्ण प्रमेहों को नष्ट करता है ॥ १५३-१६१ ॥

चन्द्रप्रभावटी (ओजोमेहे) भैषज्यरत्नावल्यां प्रमेहाधिकारोक्ता—

चन्द्रप्रभा वचा मुस्ता-भूनिम्बसुरदारवः ।
हरिद्राऽतिविषा दार्वी पिप्पलीमूलचित्रकम् ॥ १६२ ॥
त्रिवृद्दन्ती पत्रकञ्च त्वगेला वंशलोचना ।
प्रत्येकं कर्षमात्राणि कुर्यादेतानि बुद्धिमान् ॥ १६३ ॥
धान्यकं त्रिफला चव्यं विडङ्गं गजपिप्पली ।
सुवर्णमाक्षिकं व्योषं द्वौ क्षारौ लवणत्रयम् ॥ १६४ ॥
एतानि टङ्कमात्राणि संगृह्णीयात् पृथक् पृथक् ।

द्विकर्षं हतलौहं स्या-च्चतुष्कर्षा सिता भवेत् ॥ १६५ ॥
शिलाजत्वष्टकर्षं स्या-दष्टौ कर्षाश्च गुग्गुलोः ।
विधिना योजितैरेतैः कर्त्तव्या गुटिका शुभा ॥ १६६ ॥
चन्द्रप्रभेति विख्याता सर्वरोगप्रणाशिनी ।
निहन्ति विंशतिं मेहान् कृच्छ्रमष्टविधं तथा ॥ १६७ ॥
चतस्रश्चाश्मरीस्तद्व-न्मूत्राघातांस्त्रयोदश ।
अण्डवृद्धिं पाण्डुरोगं कामलां च हलीमकम् ॥ १६८ ॥
कासं श्वासं तथा कुष्ठ-मग्निमान्द्यमरोचकम् ।
वातपित्तकफव्याधीन् बल्या वृष्या रसायनी ॥ १६९ ॥
समाराध्य शिवं यस्मात् प्रयत्नाद् गुडिकामिमाम् ।
प्राप्तवाँश्चन्द्रमा यस्मा-दियं चन्द्रप्रभा स्मृता ॥ १७० ॥

कर्पूर अथवा बावची, वच, मोथा, चिरायता, देवदारु, हल्दी, अतीस, दारुहल्दी, पिपरामूल, चित्रक, निसोथ, दन्तीमूल, तेजपात, दारचीनी, छोटी इलायची, वंशलोचन प्रत्येक २ तोले। धनियां, त्रिफला, चव्य, वायविडङ्ग, गजपीपल, स्वर्णमाक्षिक भस्म, त्रिकटु (सोंठ, पीपर, मिर्च), जवाखार, सज्जीखार, सेंधा नमक, काला नमक, विड् निमक प्रत्येक ४ माशे। लोहभस्म ४ तोला, खांड ८ तोला, शिलाजीत १६ तोला, शुद्ध गुग्गुलु १६ तोला इन्हें एकत्र मिश्रित कर यथाविधि वटी बनावें। मात्रा–१० रत्ती। इसके सेवन से प्रमेह, ८ मूत्रकृच्छ्र, ४ पथरी, १३ मूत्राघात, अण्डवृद्धि, पाण्डुरोग, कामला, हलीमक, कास, श्वास, कुष्ठ, मन्दाग्नि, अरुचि तथा अन्य वातज, पित्तज और कफज व्याधियां नष्ट होती हैं। यह बल्य, वृष्य तथा रसायन-गुण युक्त है। चूंकि शिवजी की आराधना करके बड़े प्रयत्न से चन्द्रमाने इसे प्राप्त किया था अत एव इसका नाम चन्द्रप्रभा हुवा ॥ १६२–१७० ॥

वङ्गेश्वरः ( ओजोमेह ) भैषज्यरत्नावल्यां प्रमेहाधिकारोक्तः—

रसस्य भस्मना तुल्यं वङ्गभस्म प्रयोजयेत् ।
रक्तिकैकं निहन्त्याशु मेहान् क्षौद्रसमन्वितम् ॥ १७१ ॥

रससिन्दूर तथा वङ्गभस्म को समभाग में मिश्रित कर एक रत्ती की मात्रा में मधु के साथ मिश्रित कर सेवन करावें। इसके सेवन से प्रमेह रोग नष्ट होता है। ॥ १७१ ॥

अपरो बृहद्वङ्गेश्वरस्तत्रैवोक्तः पूर्ववत्—

सूतं गन्धं मृतं लौहं मृतमभ्रं समांशिकम् ।
हेम वङ्गं च मुक्ता च ताप्यमेवं समं मतम् ॥ १७२ ॥
सर्वेषां चूर्णितं कृत्वा कन्यारसविमर्दितम् ।

गुञ्जाद्वयप्रमाणेन वटिकां कुरु यत्नतः ॥ १७३ ॥
बृहद्वङ्गेश्वरो ह्येष रक्तमूत्रे प्रशस्यते ।
श्वेतमूत्रं बृहन्मूत्रं कृच्छ्रमूत्रं तथैव च ॥ १७४ ॥
सर्वप्रकारमेहांस्तु नाशयेदविकल्पतः ।
अग्निवृद्धिं वयोवृद्धिं कान्तिवृद्धिं करोति च ॥ १७५ ॥
क्षयरोगं निहन्त्याशु कासं पञ्चविधं तथा ।
कुष्ठमष्टादशविधं पाण्डुरोगं हलीमकम् ॥ १७६ ॥
शूलं श्वासं ज्वरं हिक्कां मन्दाग्नित्वमरोचकम् ।
क्रमेण शीलितो हन्ति वृक्षमिन्द्राशनिर्यथा ॥ १७७ ॥

**शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, लौहभस्म, अभ्रकभस्म, स्वर्णभस्म, वङ्गभस्म, मुक्ता भस्म, स्वर्णमाक्षिकभस्म इन्हें सम परिमाण में मिश्रित कर घीक्वार के रस में मर्दन करें और दो रत्ती की गोली बनावें। इसके सेवन से रक्तमूत्र, श्वेतमूत्र, बृहन्मूत्र ( मूत्रातिसार ), मूत्रकृच्छ्र, संपूर्ण प्रमेह, राजयक्ष्मा, ५ कास, १८ कुष्ठ, पाण्डु हलीमक, शूल, श्वास, ज्वर, हिक्का, मन्दाग्नि, अरुचि प्रभृति रोग नष्ट होकर जठराग्नि, आयु तथा कान्ति बढती है ॥ १७१-१७७ ॥**

**वसन्तकुसुमाकरो रसः ( ओजोमेह )**
**भैषज्यरत्नावल्यां प्रमेहाधिकारोक्तः—**

पृथग् द्वौ हाटकं चन्द्र-त्रयो-वङ्गाहिकान्तकाः ।
चतुर्भागं शुद्धमभ्रं प्रवालं मौक्तिकन्तथा ॥ १७८ ॥
भावना गव्यदुग्धेन भावनेक्षुरसेन च ।
वासालाक्षारसोदीच्य-रम्भाकन्दप्रसूनकैः ॥ १७९ ॥
शतपत्ररसेनैव मालत्याः कुसुमेन च ।
पश्चान्मृगमदैर्भाव्यं सुसिद्धो रसराड् भवेत् ॥ १८० ॥
कुसुमाकरविख्यातो वसन्तपदपूर्वकः ।
गुञ्जाद्वयेन संसेव्यः सिताऽऽज्यमधुसंयुतः ॥ १८१ ॥
वलीपलितहन्मेध्यः कामदः सुखदः सदा ।
मेहघ्नः पुष्टिदः श्रेष्ठः पुत्रप्रसवकारणम् ॥ १८२ ॥
क्षयकासघ्न उन्माद-श्वासरक्तविषापहः ।
सिताचन्दनसंयोगा-दम्लपित्तादिरोगजित् ॥ १८३ ॥

**स्वर्णभस्म २ भाग, चांदी भस्म २ भाग, वङ्गभस्म ३ भाग, सीसकभस्म**

३ भाग, कान्तलौहभस्म ३ भाग, अभ्रकभस्म ४ भाग, मूंगाभस्म ४ भाग, मुक्ताभस्म ४ भाग। इन्हें एकत्र मिश्रित कर गोदुग्ध, इक्षुरस ( गन्ने का रस ), अडूसे का रस, लाक्षारस, गन्धवाला का क्वाथ, केले की जड़ का रस, केले के फूल का रस, श्वेत-कमल का रस तथा मालतीपुष्प का रस प्रत्येक से सात २ भावना देकर १ भाग कस्तूरी मिलाकर २ रत्ती की वटी बनावें। अनुपान-खांड, घी तथा मधु। इसके सेवन से उन्माद श्वास तथा रक्त, विष प्रभृति नष्ट होते हैं। यह रस बुद्धिवर्द्धक, कामद, पुष्टिकर तथा आरोग्यकर है । इसका निरन्तर सेवन वीर्य को पुष्ट करके पुत्र जन्म का कारण होता है। यह प्रमेह विशेषतः मधुमेह में सहस्रशः दृष्टफल है। खांड, तथा चन्दन के योग से यह अम्ल प्रभृति रोगों को नष्ट करता है ॥ १७८–१८३ ॥

देवदार्वरिष्टः ( ओजोमेहे ) भैषज्यरत्नावल्यां प्रमेहाधिकारोक्तः—

तुलाऽर्द्धं देवदारु स्याद् वासायाः पञ्चविंशतिः ।
मञ्जिष्ठेन्द्रयवा दन्ती तगरं रजनीद्वयम् ॥ १८४ ॥
रास्ना कृमिघ्नं मुस्तञ्च शिरीषं खादिरार्जुनौ ।
भागान् दशपलान् दद्याद् यवान्या वत्सकस्य च ॥ १८५ ॥
चन्दनस्य गुडूच्याश्च रोहिण्याश्चित्रकस्य च ।
भागानष्टपलानेता-नष्टद्रोणेऽम्भसः पचेत् ॥ १८६ ॥
द्रोणशेषे कषाये च पूते शीते प्रदापयेत् ।
धातक्याः षोडशपलं माक्षिकस्य तुलात्रयम् ॥ १८७ ॥
व्योषस्य द्विपलं दद्यात् त्रिजातकचतुष्पलम् ।
चतुष्पलं प्रियङ्गोश्च द्विपलं नागकेशरम् ॥ १८८ ॥
सर्वाण्येतानि सञ्चूर्ण्य घृतभाण्डे निधापयेत् ।
मासादूर्ध्वं पिबेदेनं प्रमेहं हन्ति दुस्तरम् ॥ १८९ ॥
वातरोगग्रहण्यर्शो-मूत्रकृच्छ्राणि नाशयेत् ।
देवदार्वादिकोऽरिष्टो दद्रुकुष्ठविनाशनः ॥ १९० ॥

देवदारु ६ सेर, अडूसा छाल २० पल ( २ सेर ), मंजीठ, इन्द्रजौ, दन्तीमूल, तगर, हल्दी, दारुहल्दी, रास्ना, वायविडङ्ग, मोथा, सिरस की छाल, खैरकी लकड़ी, अर्जुन की छाल, प्रत्येक १० पल ( १ सेर )। अजवाइन, कुटजछाल, लालचन्दन, गिलोय, कटुकी, चीतामूल, प्रत्येक ८ पल ( ६४ तो० )। पाकार्थ जल १६ द्रोण (१० मन १ सेर १ छटाक २ तो० )। जब क्वाथ १ द्रोण (१ मन ११ सेर ३ छटाक १ तोला) अवशिष्ट रहजाय तब आंचपर से उतार लें और छान लें । जब ठण्डा हो जाय तब धायका फूल १६ पल ( १ सेर १ छटाक १ तोला ), मधु ३ तुला ( ३० सेर ), त्रिकुट

दो पल ( १६ तो० ), त्रिजातक (दारचीनी, इलायची, तेजपात) प्रत्येक ४ पल ( ३२ तो०), प्रियङ्गु ४ पल (३२ तो०), नागकेशर २ पल, इनके चूर्ण का एकत्र प्रक्षेप देकर घृत से स्निग्ध मृत्पात्र में एक मास तक मुख बन्द कर एकान्त में रक्खे। मात्रा– १½ तोले से २½ तोले तक। इसके सेवन से प्रमेह, वातरोग, ग्रहणी, अर्श, मूत्रकृच्छ्र, दद्रु तथा कुष्ठ प्रभृति रोग नष्ट होते हैं॥ १८४–१९० ॥

प्रमेहमिहिरतैलम् (ओजोमेह) भैषज्यरत्नावल्यां मेहाधिकारोक्तम्—

शतपुष्पा देवकाष्ठं मुस्तकञ्च निशाद्वयम्।
मूर्वा कुष्ठं वाजिगन्धा चन्दनद्वयरेणुकम्॥ १९१ ॥
कटुकी मधुकं रास्ना त्वगेला ब्रह्मयष्टिका।
चविका धान्यकं वत्सं पूतिकागुरुपत्रकम्॥ १९२ ॥
त्रिफला नलिका वाला बला चातिबला तथा।
मञ्जिष्ठा सरलं पद्मं लोध्रं मधुरिका वचा॥ १९३ ॥
अजाजी चोशीरजाती–वासा तगरपादुका।
एतेषां कार्षिकैर्भागै–स्तैलप्रस्थं विपाचयेत्॥ १९४ ॥
शतावर्या रसं तुल्यं लाक्षायाश्च चतुर्गुणम्।
मस्तु लाक्षारसैस्तुल्यं क्षीरं तुल्यं प्रदापयेत्॥ १९५ ॥
द्रवैरेतैः पचेत्तैलं गन्धं दत्त्वा यथाक्रमम्।
एतत्तैलवरं श्रेष्ठ–मभ्यङ्गान्मारुतापहम्॥ १९६ ॥
विषमाख्यान् ज्वरान् सर्वान् मेदोमज्जगतानपि।
वातिकं पैत्तिकं चैव श्लैष्मिकं सांनिपातिकम्॥ १९७ ॥
क्षीणेन्द्रिये तथा शस्तं ध्वजभङ्गे विशेषतः।
दद्यात्तैलं विशेषेण फलमस्य च कथ्यते॥ १९८ ॥
दाहं पित्तं पिपासां च छर्दिञ्च मुखशोषणम्।
प्रमेहान् विंशतिं चैव नाशयेद्विकल्पतः॥ १९९ ॥
प्रमेहमिहिरं नाम्ना रतिनाथेन भाषितम्॥ २०० ॥

तिलतैल २ प्रस्थ ( ३ सेर ३ छटाक १ तोला ), शतावरका रस २ प्रस्थ ( ३ सेर ३ छटाक १ तोला ), लाक्षारस ८ प्रस्थ ( १२ सेर १२ छटाक ४ तोला ), दूध २ प्रस्थ ( ३ सेर ३ छटाक १ तोला ), मस्तु ( दही का पानी ) ८ प्रस्थ ( १२ सेर १२ छटाक ४ तोला)। कल्क द्रव्य–सोये, देवदारु, मोथा, हल्दी, दारुहल्दी, मूर्वामूल, कूठ, असगन्ध, श्वेतचन्दन, लालचन्दन, रेणुका, कुटकी, मुलहठी, रास्ना, दारचीनी, छोटी

लायची, भारङ्गी, चव्य, धनिया, इन्द्रजौ, करञ्जबीज, अगर, तेजपत्र, त्रिफला, लिका, सुगन्धवाला, बला, अतिबला, मजीठ, सरलकाष्ठ, पद्माख, लोध, सौंफ, व, जीरा, खस, जायफल, अडूसेका छाल, तगर; प्रत्येक २ तोला। इस तैलका था-विधि पाक कर अन्त में गन्धद्रव्यों से पाक करें। इस तैलके अभ्यङ्ग से वात-याधि, विषम ज्वर, मंद और अज्ञागन ज्वर, वातिक, पैत्तिक, श्लैष्मिक तथा ांनिपातिक ज्वर नष्ट हो जाता है। यह तैल दाह, प्रवृद्ध पित्त, पिपासा, मन, मुखशोष तथा संपूर्ण प्रमेहों को शान्त करता है। यह क्षीणेन्द्रिय पुरुष के ये तथा विशेषतः ध्वजभङ्ग में हितकर है॥ १९१-२००॥

दन्तीघृतम् ( मस्तिष्कवेपने ) वङ्गसेनोक्तम्—

दन्तीमूलपलं दद्यात् त्रिवृन्मूलपलं तथा

त्रिफलाऽतिविषा-चित्र-विडङ्गार्द्धपलोन्मितम् ॥ २०१ ॥

स्नुहीक्षीरसमायुक्तं घृतस्य कुडवं पचेत् ।

बिन्दुमात्रोपयोगेन वेगः समुपजायते ॥

दुर्वारं श्लीपदं हन्ति वृक्षमिन्द्राशनिर्यथा ॥ २०२ ॥

दन्तीमूल १ पल, निशोथ १ पल तथा हरड, बहेड़ा, आमला, अतीस, चीतामूल ौर वायविडङ्ग प्रत्येक आधा २ पल लेकर सबको पानीके साथ पीसलें। फिर १ ड्व ( ८ पल ) घी में यह कल्क और ४ कुडव सेहुण्ड का दूध मिलाकर पकावें। ब दूध जल जाय तो घृत को छानलें। इस घी में से केवल १ बिन्दु रोगीको पिलाने विरेचन होकर दुःसाध्य श्लीपदरोग भी नष्ट हो जाता है। (नोट-घी पकाते समय समें २ सेर पानी भी डालना चाहिये ) ॥ २०१-२०२ ॥

मृतसञ्जीवनी सुरा (मस्तिष्कवेपने) नपुंसकामृतार्णवे नवमतरङ्गे—

नवं गुडं च संगृह्य शतमेकं पलं तथा ।

बर्बुरीत्वचं च संगृह्य बदरीत्वचमेव च ॥ २०३ ॥

प्रस्थं प्रस्थं प्रदातव्यं पूगं देयं यथोचितम् ।

दत्त्वा लोध्रं च कुडव-मार्द्रकं च पलद्वयम् ॥ २०४ ॥

तोयमष्टगुणं दत्त्वा गुड संघोलयेत् सुधीः ।

प्रथमे चार्द्रकं दद्याद् द्वितीये बर्बुरीत्वचम् ॥ २०५ ॥

तृतीये बदरीं दत्त्वा गोलयित्वा भिषग्वरः ।

मुखे शरावकं दत्त्वा यत्नात् कृत्वा च बन्धनम् ॥ २०६ ॥

मुखसम्बन्धनं कृत्वा स्थापयेद्दिनविंशतिम् ।

मृण्मये मोचिकायन्त्रे मयूराख्येऽपि यन्त्रके ॥ २०७ ॥

यथाविधिप्रकारेण मन्दमन्देन वह्निना ।
चुल्लीमध्ये निधातव्यं मृत्तिकादृढभाजने ॥ २०८ ॥
तदौषधं च तन्मध्ये समुद्धृत्य विनिक्षिपेत् ।
नले च युगलं दत्त्वा कुम्भौ च गजकुम्भवत् ॥ २०९ ॥
कुम्भमध्ये निधातव्यं पूगं च सैलवालुकम् ।
देवदारु लवङ्गं च पद्मकोशीरचन्दनम् ॥ २१० ॥
शतपुष्पा यवानीका मरिचं जीरकद्वयम् ।
शटी मांसी त्वगेला च सजातीफलमुस्तकम् ॥ २११ ॥
ग्रन्थिपर्णी तथा ण्ठी मेथी मेषी च चन्दनम् ।
एषां चार्द्धपलान् भागान् कुट्टयित्वा विनिक्षिपेत् ॥ २१२ ॥
यथाविधिप्रकारेण चालनं दापयेत्सुधीः ।
बुद्धिमान् सौजलं कृत्वा उद्धरेद्विधिवत्सुराम् ॥ २१३ ॥
एतन्मद्यं पिबेन्नित्यं यथाधातुवयःक्रमम् ।
आरोग्यजननं देह-दार्ढ्यकृद्बलवर्द्धनम् ॥ २१४ ॥
धात्वग्निस्मृतिकृद्वीर्य-शुक्रकृद्वातनाशनम् ।
बलपुष्टिकरं चैव कामदं दीपनं परम् ॥ २१५ ॥
दश स्त्री रमयेन्नित्य-मानन्दमुपजायते ।
रणे तेजोमयः सद्यो यथा भीमपराक्रमः ॥ २१६ ॥

नवीन गुड़ ६। सेर तथा बबूल की छाल, बेरीकी छाल और सुपारी १-१ सेर एवं लोध २० तोले और अदरक १० तोले लेकर कूटने योग्य चीजों को कूट लें। और अदरकको पत्थर पर पीसलें। तत्पश्चात् सबसे ८ गुने (१६ गुने) पानी में प्रथम गुड़ घोलें और उसमें क्रमतः अदरक, बबूलकी छाल, बेरीकी छाल तथा अन्य ओष-धियां मिलादें और सबको चिकने मटके में भरकर उसका मुख बन्द करके रखदें। पुनः २० दिन पश्चात् निकाल कर उसे मयूरयन्त्र अथवा मोचिकायन्त्र (भबके) में डाल कर मन्दाग्निपर अर्क खींचें। उस समय (अर्क खींचते समय) उसमें निम्न लिखित चीजों का चूर्ण भी डाल देना चाहिये—

सुपारी, एलवालुक (एलुआ), देवदारु, लौंग, पद्माख, खस, सफेद चन्दन, सोया, अजवायन, काली मिरच, सफेद और काला जीरा, कचूर, जटामांसी, दारचीनी, इलायची, जायफल, नागरमोथा, गठौना, सोंठ, मेथी, मेढासींगी और चन्दन का चूर्ण २॥-२॥ तोले।

इसे यथोचित मात्रानुसार सेवन करने से स्वास्थ्य की वृद्धि होती है । यह शरीर को दृढ करता है तथा बल, धातु, अग्नि, स्मृति और वीर्य को बढाता एवं वायु को नष्ट करता है । यह अत्यन्त वाजीकरण है ॥ २०३-२१६ ॥

सोमघृतम् ( बाधकरोगाधिकारे समस्तयोनिरोगचिकित्सायाम् )

भैषज्यरत्नावल्यां स्त्रीरोगाधिकारोक्तम्—

सिद्धार्थकं वचा ब्राह्मी शङ्खपुष्पी पुनर्नवा ।
पयस्याऽऽमययष्ट्याह्वं कटुका च फलत्रयम् ॥ २१७ ॥
शारिवे रजनी पाठा-भृङ्गदारुसुवर्चलाः ।
मञ्जिष्ठा त्रिफला श्यामा वृषपुष्पं सगैरिकम् ॥ २१८ ॥
धीमान् पक्त्वा घृतप्रस्थं सम्यक् मन्त्राभिमन्त्रितम् ।
द्विमासगर्भिणी नारी षण्मासानुपयोजयेत् ॥ २१९ ॥
सर्वज्ञं जनयेत्पुत्रं सर्वामयविवर्जितम् ।
अस्य प्रयोगात् कुक्षिस्थः स्फुटवाग्व्याहरत्यपि ॥ २२० ॥
योनिदुष्टाश्च या नार्यो रेतोदुष्टाश्च ये नराः ।
स्त्रीणां पुंसां दोषहरं घृतमेतदनुत्तमम् ॥ २२१ ॥
बन्ध्याऽपि लभते पुत्रं शूरं पण्डितमानिनम् ।
जडगद्गदमूकत्वं पानादेवापकर्षति ॥ २२२ ॥
सप्तरात्रप्रयोगेण नरः श्रुतिधरो भवेत् ।
नाग्निर्दहति तद्वेश्म न वज्रमुपहन्ति च ॥ २२३ ॥
न तत्र म्रियते बालो यत्रास्ते सोमसंज्ञितम् ॥ २२४ ॥

कल्क—सफेद सरसों, वच, ब्राह्मी, शंखाहुली, पुनर्नवा, क्षीरकाकोली, कूठ, मुलेठी, कुटकी, फलत्रय, (मुनक्का, खम्भारी के फल, फालसा), दो प्रकार की शारिवा, हल्दी, पाठा, भंगरा, देवदारु, हुरहुर, मंजीठ, आंवरा, हरड, बहेरा, फूलप्रियङ्गु, अडूसा के फूल, गेरू इनका चूर्ण समान भाग मिलित २० तोले ।

२ सेर घी में उपर्युक्त कल्क और ८ सेर पानी मिलाकर पकावें, जब पानी जल जाय तो घी को छान लें । एवम् उसे गायत्री मन्त्र से अभिमन्त्रित करके सुरक्षित रक्खें ।

इसे गर्भ के दो महीने पूरे होने के पश्चात् से गर्भिणी स्त्री को सेवन कराना चाहिये और ६ मास निरन्तर खिलाना चाहिये ।

इस प्रकार इसे सेवन कराने से बुद्धिमान्, रोगरहित और स्पष्ट उच्चारण करने वाला पुत्र उत्पन्न होता है ।

यह घृत योनिदोषों और वीर्यदोषों को नष्ट करने के लिये उत्तम औषध है ।

इसके सेवन से बन्ध्या स्त्री को भी शूर और विद्वान् पुत्र प्राप्त होता है। यह घृत जडता, गद्गदशब्द ( हकलाना ) और मूकता ( गूंगे पन ) को नष्ट करता है। इसे केवल ७ दिन (थोड़े दिनों ही) सेवन करने से मनुष्य श्रुतिधर हो जाता है। जिस घर में यह सोम घृत रहता है वह घर विघ्नों से सुरक्षित रहता है और उसमें बालकों की मृत्यु नहीं होती है। मात्रा—६ मासे से १ तोले तक।

यहां पर गायत्री मन्त्र के स्थान पर—ॐ नमो महाविनायकाय अमृतं रक्ष रक्ष मम फलसिद्धिं देहि देहि रुद्रवचनेन स्वाहा, इस मन्त्र से ७ बार अभिमन्त्रित करना चाहिये। इतना और समझना चाहिये ॥ २१७-२२४ ॥

कुमारकल्पद्रुमघृतम् ( बाधकरोगाधिकारे सर्वयोनिरोगचिकित्सायाम् )
भैषज्यरत्नावल्यां स्त्रीरोगाधिकारोक्तम्—

पञ्चाशच्छागमांसस्य दशमूल्यास्तथैव च ।
जलमष्टगुणं दत्त्वा क्वाथेन मृदुनाऽग्निना ॥ २२५ ॥
चतुर्भागावशेषं च क्वाथं दद्यात् प्रयत्नतः ।
गव्यं प्रस्थद्वयं सर्पि-र्गृह्णीयात् कुशलो भिषक् ॥ २२६ ॥
क्षीरं घृतसमं दद्या-च्छतावर्या रसं तथा ।
ताम्रे वा मृण्मये पात्रे तदेकत्र पचेच्छनैः ॥ २२७ ॥
कुष्ठं शटी च मेदे द्वे जीवकर्षभकौ तथा ।
प्रियङ्गु त्रिफला दारु पत्रमेला शतावरी ॥ २२८ ॥
काश्मरी मधुकं क्षीर-काकोली मुस्तमुत्पलम् ।
जीवन्ती चन्दनं चैव काकोली शारिवायुगम् ॥ २२९ ॥
श्वेतवाट्यालजं मूलं मूलञ्च शरपुङ्खजम् ।
विदारीद्वयमञ्जिष्ठा-पर्णिनीद्वयमेव च ॥ २३० ॥
नागपुष्पं तथा दारु-हरिद्रा रेणुकं तथा ।
ज्योतिष्मतीभवं मूलं शङ्खिनी नीलिनी वचा ॥ २३१ ॥
अगुरु त्वग् लवङ्गं च कुङ्कुमं निक्षिपेत्ततः ।
एतेषां कार्षिकं कल्कं दत्त्वा शुभदिने सुधीः ॥ २३२ ॥
शुभनक्षत्रयोगे च संपूज्य गणनायकम् ।
शङ्करं च मृडानीं च नमस्कृत्यातिभक्तितः ॥ २३३ ॥
पाकं कुर्यात् प्रयत्नेन विजानन् मन्त्रपूर्वकम् ।
सिद्धशीते क्षिपेत्तत्र पारदं परिनिर्मलम् ॥ २३४ ॥

सुजीर्णं शोधितञ्चाभ्रं गन्धकं कार्षिकं न्यसेत् ।
ततः पुष्परसं तत्र प्रस्थार्द्धं च विनिक्षिपेत् ॥ २३५ ॥
काचसंपुटके वाऽन्य-पात्रे वा स्थापयेत् सुधीः ।
पराशरमुनिः प्रीति-करुणावारिधिर्मुदा ॥ २३६ ॥
वन्ध्याऽऽमयविनाशाय शिशुकल्पद्रुमं घृतम् ।
चकारास्य प्रसादेन जन्मवन्ध्या लभेत सुतम् ॥ २३७ ॥
स्वादेन कर्षमितं सर्पि-र्दत्त्वा विप्राय सादरम् ।
अनुपानं प्रकुर्वीत पयश्छागं विशेषतः ॥ २३८ ॥
गव्यं वाऽपि पिबेत् क्षीरं शीतं पल्युगं तथा ।
घृतस्यास्य सुसिद्धस्य गुणाञ्छृणु समाहितः ॥ २३९ ॥
अस्य प्रसादात् पण्डोऽपि वन्ध्यायां जनयेत् सुतान् ।
रजोदोषेण या दुष्टा शुक्रदोषेण याऽपि च ॥ २४० ॥
स्त्री भगास्थगदेनैव पीडिता या च सर्वदा ।
या च पुष्पं न विन्देत ऋतुना पीडिता च या ॥ २४१ ॥
भूत्वा भूत्वा च नश्यन्ति सुता यासां मुहुर्मुहुः ।
अनेकौषधयोगेन मन्त्रयोगेन वा पुनः ॥ २४२ ॥
अनेकव्रतयोगेन यासां पुत्रो न जायते ।
तासां कामसमाः पुत्रा जायन्ते चिरजीविनः ॥ २४३ ॥
एतद् घृतं गृहे यस्य न तस्य कुलिशाद्भयम् ।
न राक्षसैः पिशाचैश्च गृह्यते तस्य बालकः ॥
नोपसर्पति सर्पोऽपि दर्पात् तस्य गृहान्तरम् ॥ २४४ ॥

गव्यघृत ४ प्रस्थ ( ६ सेर ६ छ २ तो० ), क्वाथार्थ-बकरे का मांस ५० पल ( ५ सेर ), दशमूल ( मिलित ) ५ सेर, जल २ मन, शेष २० सेर, गोदुग्ध ४ प्रस्थ ( ६ सेर ६ छ० २ तोला ) । शतावरी का स्वरस ४ प्रस्थ ( ६ सेर ६ छ० २ तो० ) । कल्कार्थ—कूठ, कचूर, मेदा, महामेदा, जीवक, ऋषभक, प्रियङ्गु, त्रिफला, देवदारु, तेजपत्र, छोटी इलायची, शतावर, गम्भारीफल, मुलहठी, क्षीरकाकोली, मोथा, नीलोत्पल, जीवन्ती, लालचन्दन, काकोली, अनन्तमूल, श्यामालता, श्वेतबला की जड़, सरफोंका की जड़, विदारी, क्षीरविदारी, मजीठ, शालिपर्णी, पृश्निपर्णी, नागकेशर, दारुहल्दी, रेणुका, मालकंगुनी की जड़, शंखाहुल, नीलीवृक्ष, वच, अगर, दारचीनी, लौंग, केशर प्रत्येक दो २ तोला । शुभ दिन तथा शुभ नक्षत्र में गणेश की

पूजाकर शंकर और दुर्गा को नमस्कार कर पाकज्ञ वैद्य यथाविधि मृदु अग्नि से ताम्रपात्र अथवा मृत्पात्रमें घृत पाक करें। पश्चात् छानले। शीतल होने पर शुद्ध पारद २ तोले, गन्धक २ तोले ( इन दोनों की कज्जली ) तथा अभ्रकभस्म २ तोले और मधु १ प्रस्थ ( सेर १ छ० ३ तो० ) मिश्रित करें। इस घृत को काचपात्र में रक्खें। मात्रा-आधे तोले से २ तोले तक। अनुपान बकरी का दूध। इस घृत के पीने से बन्ध्या रोग नष्ट होता है। और जन्मवन्ध्या स्त्री भी पुत्रवती होती है। यदि अनुपानार्थ बकरी का दूध न हो तो २ पल ( १६ तो० ) शीतल गौ के दूध में घृत डालकर सेवन करा सकते हैं। इस घृत के सेवन से रजोदोष शुक्रदोष तथा योनिरोग से पीड़ित अथवा जिसे आर्त्तव न होता हो अथवा कष्टार्त्तव से पीड़ित हो या जिसकी सन्तान बार बार नष्ट हो जाती हो एवम् अनेक औषध, मन्त्र तथा अनेक व्रतों के प्रयोग से जिनके सन्तान न होती हो उनके कामदेव के समान सुन्दर तथा चिरञ्जीवी पुत्र उत्पन्न होते हैं। यह घृत जिनके घर में होता है उन्हें वज्रका डर नहीं और बालक राक्षस और पिशाचों से बचे रहते हैं तथा उस घर में सर्प भी नहीं रहते हैं ॥ २३६-२४४ ॥

**फलकल्याणघृतम् ( फलघृतम् ) बाधकरोगाधिकारे सर्वयोनिरोगचिकित्सायाम्-भैषज्यरत्नावल्यां स्त्रीरोगाधिकारोक्तम् —**

मञ्जिष्ठा मधुकं कुष्ठं त्रिफला शर्करा बला।
मेदा पयस्या काकोली-मूलं चैवाश्वगन्धजम् ॥ २४५ ॥
अजमोदा हरिद्रे द्वे हिङ्गु कटुकरोहिणी।
उत्पलं कुमुदं द्राक्षा काकोल्यौ चन्दनद्वयम् ॥ २४६ ॥
एतेषां कार्षिकैर्भागै-र्घृतप्रस्थं विपाचयेत्।
शतावरीरसक्षीरं घृताद् देयं चतुर्गुणम् ॥ २४७ ॥
सर्पिरेतन्नरः पीत्वा नित्यं स्त्रीषु वृषायते।
पुत्रान् संजनयेन्नारी मेधाऽऽढ्यान् प्रियदर्शनान् ॥ २४८ ॥
या चैवास्थिरगर्भा स्याद् या च वा जनयेन्मृतम्।
अल्पायुषं वा जनयेद् या च कन्यां प्रसूयते ॥ २४९ ॥
योनिदोषे रजोदोषे परिस्रावे च शस्यते।
प्रजावर्द्धनमायुष्यं सर्वग्रहनिवारणम् ॥ २५० ॥
नाम्ना फलघृतं ह्येत-दश्विभ्यां परिकीर्त्तितम्।
अनुक्तं लक्ष्मणामूलं क्षिपन्त्यत्र चिकित्सकाः ॥ २५१ ॥

जीवद्वत्सैकवर्णाया घृतमत्र तु गृह्यते ।
आरण्यगोमयेनापि वह्निज्वाला प्रदीयते ॥ २५२ ॥

एक वर्णवाली तथा जीवद्वत्सा ( जिसका बछड़ा जीता हो ) गौ के दूध का घी ७ प्रस्थ ( ३ सेर ३ छ० १ तो० ) । शतावर का रस ८ प्रस्थ ( १२ सेर १२ छ० ४ तो)० कल्कार्थ-मंजीठ, मुलहठी, कूठ, त्रिफला, खांड, बला, मेदा, क्षीरविदारी, क्षीरकाकोली, असगन्ध की जड़, अजमोदा, हल्दी, दारुहल्दी, हींग, कुटकी, नीलोत्पल, कुमुद, द्राक्षा, काकोली, लालचन्दन, श्वेतचन्दन, प्रत्येक १ तोले । जङ्गली उपलों की अग्नि में यथाविधि घृतपाक करे । चिकित्सक इस घृत में कल्क द्रव्यों के साथ ही दो तोले लक्ष्मणामूल भी डालते हैं । इस घृत के सेवन से पुरुष बल-वीर्यादि सम्पन्न होता है और स्त्री बुद्धिमान एवं सुरूप पुत्रों को जनती है । जिस स्त्री के गर्भस्राव हो जाता हो अथवा गर्भस्थिति न होती हो अथवा यदि गर्भस्थिति हो भी जावे परन्तु मृत शिशु ही उत्पन्न हो अथवा यदि जीवित भी उत्पन्न हो परन्तु सन्तान अल्पायु हो अर्थात् कुछ दिनों बाद मर जाय तथा जिस स्त्री के कन्यायें ही पैदा हों उसे यह घृत सेवन करना चाहिये । यह घृत योनिदोष, रजोदोष तथा परिस्राव में प्रशस्त है । यह सन्तानोत्पादक, आयुष्कर तथा ग्रहदोष नाशक है । मात्रा-आधा तोला ॥ २४६-२५२ ॥

---

## खञ्जनिकरोगाधिकारः ॥ २५ ॥

### खञ्जनिकस्य निदानम्—

खञ्जन्य(१)दनसातत्या-दनिलो विकृतिं गतः ।
सक्थिन संजनयेद् व्याधिं-घोरं खञ्जनिकाभिधम् ॥ २५३ ॥
खञ्जनी यामुने देशे-बाहुल्येन प्रजायते ।
तस्याः समशनात्तत्र पीडचन्ते व्याधिना जनाः ॥ २५४ ॥
वातामयाधिकारे या प्रोक्ता कलायखञ्जता ।
सैवायमिति कैश्चिद्वा कैश्चिद्वाऽन्योऽभिमन्यते ॥ २५५ ॥

खञ्जनी नामक धान्य की दाल निरन्तर खाने वाले का वायु विकृत होकर उसके पैर में 'खञ्जनिक' नामक घोर व्याधि को उत्पन्न करता है । यमुना नदी के किनारे के देशों में 'खञ्जनी' नाम का द्विदलधान्य विशेष अधिकतर उत्पन्न होता है । इसके निरन्तर खाने से वहां के लोग उक्त ( खञ्जनिक ) व्याधिसे पीडित होते हैं । वात-

---

( १ ) खञ्जनीति द्विदलभेदस्तस्याः सन्ततभोजनात् खञ्जनिकाभिधो रोगो जायते ।

रोगाधिकार में जो 'कलायखञ्जता' नामक रोग कहा हुआ है वही यह 'खञ्जनिक' रोग है, ऐसा कोई मानते हैं और कोई उससे अन्य रोग मानते हैं ॥ २५३-२५५ ॥

अस्यानुपशयः—

शैत्येनार्द्रतया चापि व्याधिरेष विवर्द्धते ।
स्त्रीभ्यः पुंसामयं व्याधि-र्बाहुल्येनाभिजायते ॥ २५६ ॥

ठण्डक से तथा जल से भीगने से यह व्याधि निश्चय बढ़ती है। और स्त्रियों से पुरुषों को यह व्याधि अधिकतर उत्पन्न होती है ॥ २५६ ॥

अस्य लक्षणम्—

सुप्तोत्थितस्योरसि जानुसन्धौ-रुजा च गुर्वी च दृढा च जङ्घा ।
ककुद्मती क्षीणबला ततो ना-सोऽङ्गुष्ठमाकृष्य चलेत्सकृच्छ्रम् ॥ २५७ ॥

वक्रत्वं जानुसन्धेश्च-जङ्घायाश्चापि शीर्णता ।
पादसंस्थानवैरूप्य-मरतिश्चात्र संभवेत् ॥ २५८ ॥

सोकर के उठे हुये पुरुष के छाती तथा जानुसन्धि में अधिक कठिन पीड़ा होती है। और जङ्घा तथा कमर में निर्बलता आ जाती है। इससे रोगी पैरके अंगूठे को घिसराता हुवा बड़ी कठिनता से चल पाता है। इसमें जानु सन्धि का टेढ़ापन, जङ्घा की शिथिलता तथा पैरकी विरूपता और बेचैनी होती है ॥ २५७-२५८ ॥

अथ खञ्जनिकस्य चिकित्सा—

आरोग्यमिच्छता त्याज्यं खञ्जनीद्विदलाशनम् ।
निदानसेविनो यस्मा-न्न व्याधिर्विनिवर्त्तते ॥ २५९ ॥
वातघ्नं पोषणं यच्च पानमन्नञ्च भेषजम् ।
प्रयोज्यमिह तत्सर्वं विविच्य भिषजा सदा ॥ २६० ॥

खञ्जनिक रोग से छुटकारा चाहने वाले को उचित है कि खञ्जनी की दाल खाना छोड़ दे। क्यों कि रोग पैदा करने वाले पदार्थों का सेवन करने वाले की व्याधि दूर नहीं होती है। इस रोग में वातनाशक तथा पुष्टिकारक जो २ अन्न-पान या औषध हों उन सबों का सदा विचार कर वैद्य रोगी के लिये देवे ॥ २५९-२६० ॥

बलां गन्धतृणं माषं त्रिवृतां कटुरोहिणीम् ।
क्वाथयित्वा पिबेत्तोयं खञ्जन्यामयशान्तये ।
वातामयहरं सर्पि-स्तैलं चात्र प्रयोजयेत् ॥ २६१ ॥

और बरिआरा, रोहिस घास ( गन्धतृण ), उरद, निसोथ और कुटकी इन सबों को समभाग में लेकर क्वाथविधि से जल में पकाकर उतार छानकर उस जल को खञ्जनिकरोग दूर करने के लिये पिलाना चाहिये ।

और जो २ वातरोगनाशक घृत या तेल हों उनसबों का भी इस रोग में प्रयोग करना हितकर होता है ॥ २६१ ॥

---

## यकृत्प्लीहारिलौहम्--

### यकृद्रोगाधिकारे प्लीहाधिकारोक्तरसः--

हिङ्गुलसंभवं सूतं गन्धकं लौहमभ्रकम् । तुल्यं द्विगुणताम्रन्तु शिला च रजनी तथा २६२
जयपालं टङ्कणं च शिलाजतु समं रसात् । एतत् सर्वं समाहृत्य चूर्णीकृत्य विमिश्र २६३

दन्ती त्रिवृच्चित्रकं च निर्गुण्डी त्र्यूषणं तथा ।
आर्द्रकं भृङ्गराजश्च रसैस्तेषां पृथक् पृथक् ॥ २६४ ॥
भावयित्वा वटीं कुर्याद् बदरास्थिमितां भिषक् ।
प्लीहानं यकृतं चैव चिरकालानुबन्धिनम् ॥ २६५ ॥
एकजं द्वन्द्वजं चैव सर्वदोषभवं तथा ।
हन्यादष्टोदराणीह ज्वरं पाण्डुं च कामलाम् ॥ २६६ ॥
शोथं हलीमकं हन्ति मन्दाग्नित्वमरोचकम् ।
यकृत्प्लीहारिनामेदं लौहं जगति दुर्लभम् ॥ २६७ ॥

हिंगुल ( सिंगरफ ) से निकाला हुआ पारा, शुद्ध गन्धक, लौह भस्म और अभ्र भस्म प्रत्येक १-१ तोला, ताम्रभस्म २ तोला, मैनशिल, हल्दी, शुद्ध जयपाल, शुद्धटङ्कण ( सुहागा ) और शुद्ध शिलाजीत ये सब प्रत्येक पारे के बराबर ( १-१ तोला ) पृथक् लेकर सबों को चूर्ण करके बाद एकत्र कर दन्ती, निसोथ, चित्त, संभालू, सोंठ, पीपल, कालीमिर्च, अदरख, भांगरा इनके पृथक् २ रसों की उक्त चूर्ण में भावना देकर बेर की गुठली के बराबर २ गोलियां बांध बना लेवें । यह 'यकृत्प्लीहारिनामक' जगत् में दुर्लभ रस सेवन करने से बहुत दिन का प्लीहा, यकृत्, एकदोषज, द्विदोषज, सर्वदोषज ज्वर, ८ प्रकार के उदर रोग, पाण्डु, कामला, शोथ, हलीमक, अग्नि की मन्दता और अरुचि को दूर करता है ॥ २६२-२६७ ॥

### गदोद्वेगाधिकारे—

१६१ तमे श्लोके वातव्याध्युदितानि तैलानि घृतानि प्रयोज्यानीति निर्देशेन

### नारायणतैलम् ( चक्रदत्तोक्तम् )

बिल्वोऽग्निमन्थः श्योणाकः पाटला पारिभद्रकः ।
प्रसारण्यश्वगन्धा च बृहती कण्टकारिका ॥ २६८ ॥
बला चातिबला चैव श्वदंष्ट्रा सपुनर्नवा ।

एषां दशपलान् भागां-श्चतुर्द्रोणेऽम्भसः पचेत् ॥ २६९ ॥
पादशेषं परिस्राव्य तैलपात्रं प्रदापयेत् ।
शतपुष्पा देवदारु मांसी शैलेयकं वचा ॥ २७० ॥
चन्दनं तगरं कुष्ठ-मेला पर्णीचतुष्टयम् ।
रास्ना तुरगगन्धा च सैन्धवं सपुनर्नवम् ॥ २७१ ॥
एषां द्विपलिकान् भागान् पेषयित्वा विनिक्षिपेत् ।
शतावरीरसं चैव तैलतुल्यं प्रदापयेत् ॥ २७२ ॥
आजं वा यदि वा गव्यं क्षीरं दत्त्वा चतुर्गुणम् ।
पाने बस्तौ तथाऽभ्यङ्गे भोज्ये चैव प्रशस्यते ॥ २७३ ॥
अश्वो वा वातसंभग्नो गजो वा यदि वा नरः ।
पङ्गुलः पीठसर्पी च तैलेनानेन सिद्ध्यति ॥ २७४ ॥
अधोभागे च ये वाताः शिरोमध्यगताश्च ये ।
दन्तशूले हनुस्तम्भे मन्यास्तम्भे गलग्रहे ॥ २७५ ॥
यस्य शुष्यति चैकाङ्गं गतिर्यस्य च विह्वला ।
क्षीणेन्द्रिया नष्टशुक्रा ज्वरक्षीणाश्च ये नराः ॥ २७६ ॥
बधिरा लल्लजिह्वाश्च मन्दमेधस एव च ।
अल्पप्रजा च या नारी या च गर्भं न विन्दति ॥ २७७ ॥
वातार्त्तौ वृषणौ येषा-मन्त्रवृद्धिश्च दारुणा ।
एतत्तैलवरं तेषां नाम्ना नारायणं स्मृतम् ॥ २७८ ॥
तगरं नतमत्र स्या-दभावे शीतली जटा ॥ २७९ ॥

बेल का गूदा, अरणी, सोनापाठा, पाढ़ल, नीम ( या फरहद ), गन्धप्रसारणी, असगन्ध, बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, खिरंटी, कंघी, गोखरू, पुनर्नवा, पृथक् २ आधा सेर लेकर १०२ सेर ३२ तोला ( ४ द्रोण ) जल में पकाना चाहिये। चतुर्थांशावशेष उतार छान, ६ सेर ३२ तोला तिल का तेल, सौंफ, देवदारु, जटामांसी, छरीला, वच, लालचन्दन, तगर, कूठ, इलायची, मुद्गपर्णी, माषपर्णी, शालपर्णी, पृश्निपर्णी, रासन, असगन्ध, सेंधानमक, पुनर्नवा पृथक् २ ३ या ४ तोला लेकर कल्क करें। शतावर का रस ६ सेर ३२ तोला, गाय या बकरी का दूध २९ सेर ४८ तोला, सबको लेकर तैल की विधि से तैल सिद्ध करें।

यह तैल पीने, बस्ति तथा अभ्यङ्ग और खाने के लिये अत्यन्त उत्तम है। वातरोगयुक्त घोड़ा, हाथी या मनुष्य इसके प्रयोग से नीरोग होते हैं। पङ्गु तथा लकड़ियों के सहारे घसीट कर चलने वाला भी इस तेल के प्रयोग से नीरोग हो जाता है। अधोभाग तथा शिर में स्थित वात शान्त होता है। दन्तशूल, हनुस्तम्भ, मन्यास्तम्भ, गले का जकड़ना तथा जिसका एक अङ्ग सूख रहा हो, गति विह्वल

हो, इन्द्रियों की सामर्थ्य नष्ट हो गई हो, शुक्र क्षीणता हो, ज्वर से क्षीण हो गया हो, बहिरे, जिह्वाशक्ति रहित, मन्द बुद्धि वाले पुरुष, जिन स्त्रियों को सन्तान न होती हो या जिन्हें गर्भ धारण ही नहीं होता हो, जिसके वृषण ( अण्ड ) वात से दूषित हों, भयङ्कर अन्त्र की वृद्धि हो, उनके लिये 'नारायण' नाम का यह तैल अत्यन्त लाभदायक है।

तगर के अभाव में शीतली जटा ( शीतकुम्भी नाम का जल का वृक्ष ) का ग्रहण करना चाहिये ॥ २६८–२७९ ॥

छागलाद्यं घृतं च ( चक्रदत्तोक्तम् )—

आजं चर्मविनिर्मुक्तं त्यक्तश्रृङ्गखुरादिकम्। पञ्चमूलद्वयं चैव जलद्रोणे विपाचयेत् ॥
तेन पादावशेषेण घृतप्रस्थं विपाचयेत्। जीवनीयैः सयष्ट्याह्वैः क्षीरं चैव शतावरीम् ॥
छागलाद्यमिदं नाम्ना सर्ववातविकारनुत्। अर्दिते कर्णशूले च बाधिर्ये मूकमिन्मिने ॥
जडगद्गदपङ्गूनां खञ्जे गृध्रसिकुब्जयोः। अपतानेऽपतन्त्रे च सर्पिरेतत्प्रशस्यते ॥२८३॥

चर्म, सींग, खुर आदि से रहित बकरे का मांस २५ सेर, दशमूल २॥ सेर, एक द्रोण ( २५ सेर ४८ तोला ) जल में पकावें। चतुर्थांशावशेष उतार छान घी एक प्रस्थ और जीवनीय गण की औषध तथा मुलेठी का कल्क १ शराव और घी के समान मात्रा में शतावर का स्वरस तथा दूध लेकर घृत सिद्ध करें।

यह छागलादि नामक घृत सब प्रकार के वात विकार को नष्ट करने वाला है। और अर्दित, कर्णशूल, बहरापन, गूंगा तथा मिन्मिन होना, जड़ता, गद्गद होकर बोलना, पङ्गु, खञ्ज, गृध्रसी, कुब्ज, अपतानक और अपतन्त्रक रोगों में यह घृत लाभ करता है॥ २८०–२८३ ॥

तत्त्वोन्मादाधिकारे २३३ श्लोकेऽपस्मारहरघृते

महाचैतसघृतम् अपस्मारचिकित्सायां चक्रदत्तोक्तम्—

शणस्त्रिवृत् तथैरण्डो दशमूली शतावरी।
रास्ना मागधिका शिग्रुः क्वाथ्यं द्विपलिकं भवेत् ॥ २८४ ॥

विदारी मधुकं मेदे द्वे काकोल्यौ सिता तथा।
एभिः खर्जूरमृद्वीका–भीरुमुञ्जातगोक्षुरैः ॥ २८५ ॥

चैतसस्य घृतस्याङ्गैः पक्तव्यं घृतमुत्तमम्। महाचैतससंज्ञन्तु सर्वापस्मारनाशनम् ॥
गरोन्मादप्रतिश्याय–तृतीयकचतुर्थकान्। पापालक्ष्म्यौ जयेदेतत् सर्वग्रहविनाशनम् ॥
श्वासकासहरं चैव शुक्रार्त्तवविशोधनम्। घृतमानं क्वाथविधि–रिह चैतसवन्मतः ॥

कल्कश्चैतसकल्कोक्त–द्रव्यैः सार्द्धश्च पादिकः।
नित्यं मुञ्जातकाप्राप्तौ–तालमस्तकमिष्यते ॥ २८६ ॥

